तुलसी की 'राम कथा' कुछ ऐसी ही है कि उसके गान से सब का इष्ट सध जाता है। श्री रामचरणजी का पक्ष है—

शुचि ज्ञान बिराग बिवेकमयी शम तोष दया दम शील बसी।
नवधा पर प्रेम परा भगति सब संतन के हिम में हुलसी।
शुभ चार पदारथ पूरि भए मह मोह नदी मद को पुलसी।
दृढ़ रामचरण अति प्रीति करै रघुबीर कथा बरणी तुलसी॥

इतना कहने से रामचरणजी को संतोष कहाँ! न जाने कितने कवियों ने 'राम कथा' को अपना विषय बनाया, परंतु सच तो यह है कि उनकी दृष्टि में राम रस घुला मिला है तुलसी की 'राम कथा' में ही। इसी से उनका निष्कर्ष है—

निगमागमसार श्रृंगार सब ग्रंथन को,
पियो है पुराण सबै जैसे वत्स माई के।
रस को श्रृंगार सार संत उर हार लसै,
कीन्ह्यौ है अहार ज्ञानी सदा सुखदाई के।
सिंधु जग जराज औ सोपान रामधाम के,
दशधा के साज सज्यौ मिलै हेतु सांई के।
'रामचरण' रामकथा कीन्ह्यौ है बखान सबै,
राम रस बाँटे पर्यो तुलसी गोसांई के॥

'राम रस' का स्वाद तुलसी को कैसे प्राप्त हुआ इसका भी रूपक देख लीजिए—

हरी भरी बाटिका सुधर्म की, विशाल अति,
जाके देखे छूटि जात सबै दुख द्वंद है।
व्यास, शुक, नारद, मुनीश, शेष शारदादि,
पाराशर, वालमीक, मालिन को वृन्द है॥
चार सम्प्रदाय की बनाई चार रौशैं 'रंग',
शास्त्र, वेद तरु पाँति, राजत स्वच्छन्द है।
चंचरीक 'तुलसी', सप्रेम ताके मध्य पैठि,
अजत्र निकास्यौ 'रामयश' मकरन्द है॥

किं बहुना। तुलसीदास की कविता के संबंध में संक्षेप में यह सुन लीजिए कि—

साधन की सिद्धि, ऋद्धि सगुन-अराधन की,
सुभग समृद्ध-वृद्धि सुकृत-कमाई की;
कहै 'रत्नाकर' सुजस फल कामधेनु,
ललित लुनाई रामरस रुचिराई की।
सन्दनि की बारी, चित्रसारी भूरि भावन की,
सरबस-सार सारदा की निपुनाई की;
दास तुलसी की नीकी कविता उदार चारु,
जीवन आधार औ सिंगार कविताई की।

यदि तुलसीदास की कविता में जीवन का आधार है तो इसमें आश्चर्य क्या। जो हिंदू ही नहीं अहिंदू भी उसका आदर सत्कार करते हैं। 'बनादास' ने अपने एक कवित्त में इसका निर्देश किया है। कहते हैं—

छन्द दोहा सोरठ कवित्त पद दण्डक जे उपमा न पाई कहुँ एकहूँ चौपाई को।
श्रुति औ पुराण देवबानी ते सयानी जानी मानी मन सबको निशानी मुक्ति दाई को।
हिन्दू औ तुरुक अँगरेजहू प्रमाण देत हिये माहिं राखै षट दरशन बड़ाई को।
बनादास चारि छूट फैली फल चारि देत हेत मनकामना न राखै दुचिताई को।

तुलसीदास की कविता के संबंध में सामान्यतः इतना निवेदन करने के पश्चात् देखना यह है कि उनकी विशेष रचना 'रामचरितमानस' के विषय में लोगों की धारणा क्या है। सो सबसे पहले बेनी कवि के इस वचन को कंठ कीजिए—

वेद मत सोधि सोधि बोध के पुरान सबै,
संत औ असंतन को भेद को बतावतो?
कपटी कुराही कूर कलि के कुचाली जीव,
कौन राम नाम हूँ की चरचा चलावतो?

'बेनी' कवि कहै मानो मानो हो प्रतीति यह,
पाहन हिये में कौन प्रेम उमगावतो ?
भारी भवसागर उतारतो कवन पार,
जो पै यह रामायण तुलसी न गावतो ॥

बेनी कवि ने रामायण की प्रशंसा जो आध्यात्मिक दृष्टि से की है उसे दृष्टि में रख कर देखें यह कि इसमें रीवाँ नरेश रघुनाथ सिंह को कितने पदार्थ गोचर होते हैं। आप का निर्णय है—

उपमा अनेक धुनि भाव रस उक्ति जुक्ति,
छंद औ प्रबंध सनबंध सिख देस काल।
ज्ञान जोग भक्ति अनुराग औ बिराग बिनै,
नीति परतीति प्रीति रीति भीति जगजाल।
लोक गति बेद गति चित्र गति पर गति,
ईस गति जाति राम रति तति सति हाल।
तुलसी जू एते गायो रामायन 'रघुराज',
बरबस कीन्हो निज बस दसरथ लाल ॥

तात्पर्य यह कि 'रामचरितमानस' में शास्त्र, काव्य, लोक परलोक, रीति, नीति आदि सभी कुछ है। जीवन के प्रकाश का कोई ऐसा अंग नहीं जिसका विधान 'रामचरितमानस' नहीं। अधिक विस्तार से कोई लाभ नहीं। पथप्रदर्शन के लिये इतना पर्याप्त है। हाँ, सारांश के रूप में इतना हृदयंगम कर लें कि आधुनिक कवि स्वर्गीय जयशंकर प्रसाद की वाणी में तुलसी ने सार रूप में जो किया वह है—

"अखिल विश्व में रमा हुआ है राम हमारा।
सकल चराचर जिसका क्रीड़ा भूमि पसारा ॥"
इस शुभ सत्ता को जिसने प्रत्यक्ष किया था।
मानवता को सदय ज्ञानका रूप दिया था ॥
नाम निरूपण किया, रत्न से मूल्य निकाला।
अंधकार भव बीच नाम-मणि-दीपक वाला ॥

दीन रहा, पर चिन्तामणि वितरण करता था।
भक्ति सुधासे जो संताप हरण करता था॥
प्रभुका निर्भय सेवक था, स्वामी था अपना।
जाग चुका था, जग था जिसके आगे सपना॥
प्रबल प्रचारक था जो उस प्रभुकी प्रभुता का।
अनुभव था संपूर्ण जिसे उसकी विभुता का॥
राम छोड़ कर और की, जिसने कभी न आस की।
'रामचरितमानस-कमल' जय हो तुलसीदास की॥

और इसी से आज की भाषा में 'तुलसी की जय' का अर्थ है मर्यादा की जय! मानवता की जय!! जीव की जय!!!

---